हे मातः वृन्दाटवि ! ( जीवन में ) एक बार भी यदि आपके दर्शन कर लूं, ( जीवन में ) एकबार भी यदि श्रीराधा-कृष्ण नाम उच्चारण कर पाऊँ, और ( जीवन में ) एकबार भी यदि भक्तिपूर्वक आपके शरणापन्न पुरुषों को प्रणाम कर लूं, तो निश्चय ही आप मेरी उपेक्षा नहीं करोगी ।

इति श्रीवृन्दाबन-महिमामृते श्रीप्रबोधानन्द सरस्वती विरचिते
— प्रथमं शतकम् —

**श्रीप्रबोधानन्द-सरस्वती-विरचितश्रीवृन्दावन-महिमामृत के प्रथम शतक का श्रीश्यामदास कृत हिन्दी-अनुवाद समाप्त हुआ ।**



। श्रीचैतन्यचन्द्राय नमः ।

॥ श्रीराधाकृष्णाभ्यां नमः ॥

# श्रीवृन्दावन-महिमामृतं

## द्वितीयं शतकम्

[ १ ]

वृन्दारण्ये वरं स्यां कृमिरपि परमो नोचिदानन्द देहो,
रङ्कोऽपि स्यामतुल्यः परमिह न परत्राद्भुतानन्त भूतिः।
शून्योऽपि स्यामिह श्रीहरिभजनलवेनातितुच्छार्थमात्रे,
लुब्धो नान्यत्र गोपीजन रमण पदाम्भोज दीक्षा सुखेऽपि ॥

श्रीवृन्दावन में भले ही मैं कृमि होकर रहूंगा, किन्तु अन्यत्र चिदानन्द देह के लिए भी प्रार्थना नहीं करता हूँ। यहाँ अतुलनीय दरिद्र की भले ही इच्छा करता हूँ, किन्तु और स्थान पर अनन्त विभूति की भी इच्छा नहीं है। भले ही श्रीहरि-भजन-लवशून्य होकर ( लवमात्र भी श्रीहरिभजन न कर ) अति तुच्छ विषयों में लोलुप होता हुआ ब्रज में वास करूँगा, तथापि श्रीगोपीजन रमण के पादपद्मों की दीक्षा के सुख में भी लुब्ध होकर अन्यत्र नहीं जाऊँगा।

[ २ ]

दिव्यानेक विचित्र पुष्पफल वद्वल्लीतरूणां तति,
दिव्यानेक मयूर कोकिल शुकाद्यानन्द माद्यत्कलाः।
दिव्यानेक सरः सरिद्गिरिवर प्रत्यग्रकुञ्जावली,
दिव्या काञ्चनरत्नभूमिरपि मां वृन्दावनेऽमोहयत् ॥

श्रीवृन्दावन में ( जो ) दिव्य-दिव्य अनेक विचित्र पुष्प एवं फलशाली वृक्ष-लताओं का समूह है, दिव्य-दिव्य अनेक मोरों, कोकिलाओं एवं शुकादि पक्षियों की ( जो ) आनन्द-उन्मत्त ध्वनि है, दिव्य-दिव्य अनेक सरोवरों, नदियों, पर्वतों से शोभित ( जो ) नवीन-नवीन कुञ्जसमूह है एवं दिव्य स्वर्णमयी ( जो ) रत्नभूमि है—( इन्होंने ) मुझे मोहित कर लिया है ।

[ ३ ]

भुवः स्वच्छा श्चिन्तामणिभि रतिचित्रै विरचिता,
श्चिदानन्दाभासः फल कुसुम पूर्ण द्रुम लताः ।
खगश्रेणीः सामस्वर कलकलाश्चिद् रस सरित्,
सरांसि श्रीवृन्दावनमनु मनो मे विमृशतु ॥

श्रीवृन्दावन के स्वच्छ एवं अति विचित्र चिन्तामणियों से रचित भूमण्डल को, चिन्मय आनन्द-विस्तार करनेवाले फल-पुष्पयुक्त वृक्षलताओं को, सामवेद के गान की अव्यक्त मधुरध्वनि से कलकलायमान ( गुञ्जार करते हुए ) पक्षीसमूह को एवं चिन्मय रसयुक्त नदी तथा जलाशयों को मेरा मन स्मरण करे ।

[ ४ ]

मरकतमय पत्रै र्हीर पुष्पैः सुमुक्ता
निकर कलिकयाढ्यैः कौरविन्द प्रवालैः ।
बहुविधिरसपूर्णैः पद्मरागैः फलाढ्यै
रविरलमधुवर्षै र्नीलरत्नालि मालैः ॥

जिनके पत्रसमूह मरकतमणिमय हैं, पुष्प समूह हीरा के सदृश हैं, कलिका समूह सुन्दर-सुन्दर मुक्तावत् हैं, प्रवाल ( अंकुर ) समूह कुरुविन्द मणि की भाँति हैं, अनेक प्रकार के रसों से पूर्ण फल-समूह पद्मरागमणिवत् हैं एवं अविरल मधु-

वर्षी तथा नील रत्नों के समान मधुकर समूह से परिवेष्ठित श्री-वृन्दावन के वृक्षराज शोभित हो रहे हैं।

[ ५ ]

अगणित-रवि कोटि-प्रस्फुरद्दिव्य भातिः
सकृदपि हृदि भातैः शीतलानन्दवृष्ट्या।
प्रशमितभवतापैं र्दुर्लभार्थान् दुहद्भिः
परमरुचिर हैमासंख्यवृक्षैः परितम्॥

असंख्य कोटि-कोटि सूर्यप्रभा के समान प्रकाशमान परम रमणीय स्वर्णमय वृक्षों से श्रीवृन्दावन परिपूर्ण है। वह समस्त वृक्षसमूह एकबार मात्र हृदय में स्फुरित होने पर शीतलानन्द की वृष्टि के द्वारा संसार-तापों को प्रशमन कर देता है एवं दुर्ल्लभ पुरुषार्थ को देनेवाला है।

[ ६ ]

वृन्दाटव्यामगणित चिदानन्द चन्द्रोज्ज्वलायां
सान्द्रप्रेमामृतरस परिस्पन्दनैः शीतलायाम्।
कूजन्मत्त द्विजकुलवृतानल्पकल्पद्रुमायां
राधाकृष्णावचलविहृती कस्य नो याति चेतः॥

असंख्य चिदानन्द-चन्द्रों की चान्दनी के द्वारा प्रकाशमान निबिड़ प्रेमामृत-रस के परिस्पन्दन( हिलोड़ों ) से शीतल, पक्षी-कुल के द्वारा मुखरित एवं अनेक कल्पवृक्षों से शोभित श्रीवृन्दा-वन में निरन्तर बिहार करनेवाले श्रीराधाकृष्ण की ओर किस का चित्त धावित नहीं होता ?

[ ७ ]

स्व-पर सकल वस्तुन्यत्र सूर्येन्दु कोटि-
च्छबि विमल लसच्चिद्विग्र हे सद्गुणौघे।

बहिरगतहगन्तु धैर्य्यमालम्ब्य नित्य-
स्मृति रधिवस वृन्दारण्यमन्यानपेक्षः ।।

यहाँ की अपनी व परायी सब वस्तुएँ ही कोटि कोटि सूर्य-चन्द्र की कान्ति युक्त हैं, निर्मल चिन्मय-मूर्ति एवं उत्तम गुणसमूह से पूर्ण हैं। यह नित्य स्मरण रखते हुए बाह्य विषयों की ओर दृष्टिपात न कर धैर्यपूर्वक निरपेक्ष होकर श्रीवृन्दाबन में वास कर।

[ ८ ]

देहेऽस्मिन्नतिकुत्सिते त्यज वृथाऽध्यासं यतः संसृति
र्घोरा चिन्तय चिद्घनं निजवपुः सर्वं च वृन्दावने ।
घोराः सन्तु विपत्तिकोटय इह त्वं याहि नो विक्रिया-
मारब्धक्षवमावसैतदथ तन्नाथौ सदा खेलय ।।

घोर संसार के कारण इसी कुत्सित् शरीर में वृथा अध्यास (अहंता-ममता) त्याग कर, अपना शरीर एवं श्रीवृन्दा-बन का समस्त ही चिद्घन जानकर धारणा कर, यहाँ कोटि कोटि घोरतर विपत्तियों के आने पर भी तुम विकारग्रस्त (विचलित) मत होना, जब तक प्रारब्ध नाश नहीं होती इस श्रीवृन्दाबन में ही वास कर एवं नित्य श्रीयुगलकिशोर की लीला का चिन्तन कर।

[ ९ ]

दिव्य स्वर्णसुनीलरत्नसुभगं लीला सनालारुणा-
म्भोज श्रीमुरलीधरं पृथुलसद्वेणी सुबर्होज्ज्वलम् ।
सम्बीतोज्ज्वलशोणपीतवसनं कन्दर्पलीलामयं
श्रीवृन्दाबनकुञ्ज एव किमपि ज्योतिर्द्वयं सेव्यताम् ।।

कन्दर्पलीलामय किसी एक अनिर्वचनीय ज्योतिर्मय जोड़ी की श्रीवृन्दाबन के कुञ्जों में ही सेवा कर—उनमें एक दिव्य

स्वर्णवर्ण हैं, अपर सुन्दर इन्द्रनीलमणि वर्ण विशिष्ट हैं; एक के हाथ में नालयुक्त रक्तवर्ण विशिष्ट लीलापद्म एवं दूसरे के हाथों में मोहन-मुरली है; एक के सिर पर विशाल वेणी, एवं दूसरे के सिर पर मोरपुच्छ सुशोभित हैं; परिधान में एक ने उज्ज्वल रक्तवर्ण वसन एवं अपर ने सुन्दर पीताम्बर धारण कर रक्खा है।

[ १० ]

राधाकृष्णौ परम कुतुकाद्यत्लतापादपानां
चित्वा पुष्पादिकमुरुविधं श्लाघमानौ जुषाते।
स्नानाद्यं यत् सरसि कुरुतः खेलतो यत्खगाद्यैः
वृन्दारण्यं परमपरमं तन्न सेवेत को वा? ॥

परम कौतकवशतः श्रीराधाकृष्ण जहाँ के वृक्ष-लताओं के अनेकविध पुष्पादि चयन कर प्रशंसापूर्वक उन्हें अपनी सेवा में नियोजित करते हैं, जहाँ के सरोवरों में वे स्नानादि करते हैं एवं जहाँ के पक्षियों के साथ वे खेलते हैं—उस सर्वसुन्दर श्रीवृन्दावन का सेवन किस के लिए उचित नहीं है?

[ ११ ]

अबाल्यं जलसेचनेन वरणेनावाल निम्मार्णतः
स्वेन श्रीकरपल्लवेन मृदुणा श्रीराधिकामाधवौ।
यान् सम्वर्द्ध्य विवाह्य नव्य कुसुमाद्यलोक्य सम्भ्रमभि
र्मोदिते सुलता तरुणिह तान् वृन्दाबनीयान्नुमः ॥

शिशुकाल से अपने कोमल करपल्लवों के द्वारा आवरण तथा आलवाल निर्माण करते हुए उसमें जल सिञ्चनकर श्रीराधामाधव ने जो समस्त सुमनोहर वृक्ष-लतादि अति यत्नपूर्वक वर्द्धितकर विवाह दिये थे एवं जिनके नवीन नवीन कुसुमादि देखकर दोनों

परिहास-वचन बोलते बोलते आनन्द प्राप्त करते हैं-हम श्रीवृन्दावन के उन लतावृक्षों को नमस्कार करते हैं।

[ १२ ]

द्रवन्ति हरि भावतस्तरण तारणोऽति क्षमा
स्ततो द्रुमतरु प्रथा व्रततयश्च कृष्णव्रताः।
स्फुरन्ति हरिणा इह प्रकट कृष्ण सार प्रथा
मृगाश्च पदमार्गिणः प्रविलसन्ति बृन्दाबने ॥

श्रीवृन्दाबन में श्रीहरि के भाववश द्रवीभूत हो जाने से अन्वर्थनामधारी "द्रुम" विराजमान हैं एवं अपनी तथा दूसरे की रक्षा करने से उनका "तरु" नाम भी यथार्थ ही हुआ है। लता समूह ने कृष्ण-व्रत धारण कर "व्रतती" नाम सार्थक किया है; यहाँ के हरिणों ने श्रीकृष्ण को ही सारात्सार जाना है, अतः "कृष्णसार" नाम को प्राप्त हुए हैं एवं श्रीकृष्ण के चरणचिन्हों का मार्गण ( अनुसरण ) कर उन्होंने "मृग" नाम की भी सार्थकता सम्पादन की है।

[ १३ ]

अनन्तरुचिमत् स्थलं स्फुरदनन्तवल्लीद्रुमं
मृगद्विजमनन्तकं दधदनन्तकुञ्जोज्ज्वलम्।
अनन्त सुसरित् सरोवरमनन्त रत्नाचलं
स्मराम्यहमनन्त तद्द्वय रसेन वृन्दाबनम् ॥

अनन्त मनोमद स्थलों से युक्त, अनेक वृक्षवल्लरी समूह से शोभित, अनन्त पशु पक्षियों से आकुलित, उज्ज्वलोज्ज्वल अनन्त कुञ्जवाटिकाओं से मण्डित अनन्त सुमनोहर नदी-तड़ागों से युक्त, अनन्तरत्न-पर्वतों से सन्निविष्ट, युगलकिशोर की अनन्त रसमयी लीलाओं के स्थान श्रीवृन्दाबन को मैं स्मरण करता हूं।

[ १४ ]

भ्रात भोगाः सुभुक्ताः क इह न भवता नापि संसार मध्ये
विद्या दानाध्वराद्यैः कति कति जगति ख्याति पूजाद्यलब्धाः।
अद्याहारेऽपि याहच्छिक उरुगुणवानप्यहो सम्वृतात्मा-
श्रीमद्वृन्दावनेऽस्मिन् सततमट सखे सर्वतो मुक्तसङ्गः॥

हे भाई! इस संसार में तुमने क्या क्या सुभोग उपभोग नहीं किया है? इस जगत में विद्या, दान एवं यज्ञादि के द्वारा क्या तुमने बहुत ख्याति पूजादि प्राप्त नहीं की है? आज के अहार में भी यदृच्छालब्ध वस्तु में सन्तोष करते हुए एवं बहुत गुणी होकर भी अपने गुणों को छिपाते हुए इस श्रीवृन्दावन में सर्व-सङ्ग को छोड़कर सर्वदा भ्रमण कर।

[ १५ ]

वृन्दारण्यं त्यजेति प्रवदति यदि कोऽप्यस्य जिह्वां छिनद्मि
श्रीमद्वृन्दावनान्मां यदि नयति बलात् कोऽपि तं हन्म्यवश्यम्।
कामं वेश्यामुपेयां नखलु परिणयायान्यतो यामि कामं
चौर्यं कुर्यां धनार्थं न तु चलति पदं हन्त वृन्दावनान्मे॥

यदि कोई मुझे वृन्दावन त्याग करने को कहे, तो मैं उसकी जिह्वा काट लूंगा; यदि कोई मुझे बलपूर्वक श्रीवृन्दावन से अन्यत्र ले जाये, तो मैं अवश्य ही उसे मार डालूंगा; इच्छा होने पर भले ही मैं वैश्या का सङ्ग कर लूँगा; तथापि विवाह करने के लिये अन्यत्र नहीं जाऊँगा; धन के लिये भले ही यथेष्ट चोरी कर लूँगा तथापि हाय! श्रीवृन्दावन से बाहर एक पद भी नहीं जाऊँगा।

[ १६ ]

परीहासेऽप्यन्याप्रिय कथन मूकोऽति बधिरः
परेषां दोषानुश्रुतिमनु विलोकेऽन्धनयनः।

शिलावन्निश्चेष्टः परवपुषि बाधालव विधौ-
कदा वत्स्याम्यस्मिन् हरि दयित वृन्दाबन बने ॥

परिहास में भी दूसरे को अप्रिय ( बुरा ) कहने में गूंगे के समान होकर, दूसरे के दोष सुनने में बहरे के समान होकर, दूसरेके दोष देखने में अन्धे के सदृश होकर एवं दूसरेके शरीरको जिससे लेशमात्र भी कष्ट न पहुंचे, इस विषय में पत्थरवत् निश्चेष्ट होकर कब मैं हरि के प्यारे इस श्रीवृन्दाबन में वास करूंगा ?

[ १७ ]

सोढ्वाऽपि दुःखानि सुदुःसहानि त्यक्त्वाऽप्यहो जातिकुलादिकानि ।
भुक्त्वा श्वपाकैरपि थुत्कृतानि वृन्दाटवीवासमहं करिष्ये ॥

अति दुसह दुख समूह को सहन करके भी, जाति कुलादि को त्याग कर भी एवं चाण्डाल का थूका हुआ ( झूठा ) आहार खाकर भी मैं श्रीवृन्दाबन वास करूंगा।

[ १८ ]

नाहं गमिष्यामि सतां समीपतो नाहं वदिष्यामि निजं कुलादिकम् ।
नाहं मुखं दर्शयितास्मि कस्यचित् वृन्दाटवी वास कृतेऽति साहसी ॥

सज्जनों के समीप भी नहीं जाऊँगा ( अथवा सत्पुरुषों से दूर नहीं जाऊंगा ) मैं अपने कुलादि का परिचय नहीं दूंगा । श्रीवृन्दाबन के वास करने में अति साहसी होकर अन्य किसी को मुख नहीं दिखलाऊंगा ।

[ १९ ]

सर्वाभास ज्योतिषोऽनन्तपारस्यान्तर्ज्योति वैष्णवानन्द सान्द्रम् ।
तस्याप्यन्तर्ज्योतिः रस्त्यप्रेमयानन्दास्वाद तत्र वृन्दाटवीयम् ॥

अनन्तपार सर्व उद्भासी ब्रह्मज्योति की आन्तर-ज्योति ( सार ) आनन्दसान्द्र विष्णुधाम ( परव्योम ) है; उसका भी

आन्तरतर ज्योति है—अपरिमित आनन्द का आस्वादनमय व्रज-मण्डल; उसका भी आन्तरतम (सारात्सार) यह श्रीवृन्दाटवी है।

[ २० ]

किं क्रीड़ैव शरीरिणी स्मरकला किं देहिणी किं रतिः
स्वाभा मूर्त्तिमती किमद्भुतमनो जन्मास्त्र विद्यैव वा।
किंवा जीवनशक्तिरेव सतनुः श्यामस्य न ज्ञायते
सा राधा विजरीहरीति हरिणा वृन्दावनेऽर्हनिशम्॥

यह क्या देहविशिष्टा कीड़ा ही है या शरीर धारण किये हुए कोई काम-कला ? सुदीप्तियुक्त मूर्त्तिमती यह रति ही है क्या ? या अद्भुत कामास्त्र विद्या ही प्रादुर्भूत हुई है ? अथवा देह धारण कर श्रीश्यामसुन्दर की जीवन शक्ति ही प्रकट हुई है—यह कुछ भी तो नहीं जाना जा सकता। हाँ ! वह श्रीराधा ही श्रीहरि के सहित निशिदिन श्रीवृन्दावन में बिहार कर रही हैं।

[ २१ ]

सर्वप्रेमरसैक बीज विलसद् विप्रुड् महामाधुरी-
पूर्ण स्वर्ण सुगौरमोहन महाज्योतिः सुधैकाम्बुधीन्।
एकैकाङ्गत उन्मद स्मरकला रङ्गान् दुहन्त्यद्भुतान्
वृन्दाकानन संप्लवान् हृदि मम श्यामप्रिया खेलतु॥

श्रीवृन्दावन को प्लावन करने वाले एवं सर्व-प्रेमरस के मुख्य बीजरूप बिन्दुओं से भरपूर, महामाधुर्य-पूर्ण स्वर्ण-सदृश गौरमोहन महाज्योति-पूर्ण अमृत-रस के एकमात्र समुद्र के समान अद्भुत उन्मत्त कामकला-रंग समूह को प्रत्येक अङ्ग से प्रकाशित करती हुई श्रीश्यामप्रिया मेरे हृदय में बिहार करें।

[ २२ ]

लोलद्वेण्यः पृथुसुजघनाः क्षाममध्याः किशोरीः
संवीत श्रीस्तन मुकुलयो रुल्लसद्धार यष्टीः।

नानादिव्याभरणवसनाः स्निग्धकाश्मीर गौरीः
वृन्दाटव्यां स्मर रसमया राधिका किङ्करी स्ताः ॥

जिनकी वेणियाँ झूल रही हैं जिनकी जङ्घा विशाल हैं, कटिदेश क्षीण हैं एवं जिनके आवृत सुन्दर मुकुल-स्तनद्वय के बीच हार शोभित हैं,जिनकी किशोर अवस्था है, जो अनेक दिव्य वसन भूषणों से सुसज्जित हैं, जो स्निग्ध कुङ्कुमवत् गौराङ्गिणी एवं रसमयी हैं—उन श्रीराधाजी की किङ्करीवृन्दका स्मरणकरो।

[ २३ ]

आः कीदृक् पुण्यराशेः सुपरिणतिरियं केयमाश्चर्यरूपा
कारुण्यौदार्यलीला स्फुरतिभगवतः कोनुलाभोऽद्भुतोऽयम् ।
यद्वा नाश्चर्यमेतन्निज सहज गुण मोहित श्रीविधीशा-
द्यत्युच्चै र्वस्तु वृन्दावनमिदम वनौ यत् स्वयं प्रादुरास्ते ॥

आहा ! यह कैसे पुण्यों की शेष परिणति है ? आहा ! यह क्या भगवान् की आश्चर्यमय करुणा एवं उदारता की लीला स्फूरित हो रही है ? आहा ! कैसा अद्भुत लाभ ही है ! अथवा यह आश्चर्य का कुछ विषय नहीं; क्योंकि जो अति उत्कृष्ट वस्तु है एवं जिसमें लक्ष्मी, ब्रह्मा, शिवादि देवगण भी मोहित होजाते हैं, वह भगवान् का स्वकीय सहज गुण ही श्रीवृन्दाबन रूपमें पृथ्वी पर प्रादुर्भूत हुआ है !!

[ २४ ]

रटन् वृन्दारण्येऽत्यविरत मटं स्तत्र परितो—
नटन् गायन् प्रेम्णा पुलकितवपु स्तत्र विलुठन् ।
त्रुटत् सर्वग्रन्थिः स्फुरदति रसो पास्ति घटिमा
कदाहं धन्यानां मुकुटमणिरेषोऽस्मि भविता ॥

निरन्तर गुणोंका वर्णन करता हुआ, श्रीवृन्दाबन में इतस्ततः भ्रमण करते करते नाचता गाता हुआ, प्रेममें पुलकिताङ्ग होकर

ब्रजरज में लुण्ठन पूर्वक जब ग्रन्थियोंको तोड़कर एवं स्फूर्ति-प्राप्त अत्युत्तम रसमयी उपासना की निपुणता को प्राप्तकर कब मैं धन्य शिरोमणि होऊँगा ?

[ २५ ]

सौन्दर्यादि महाचमत्कृतिनिधी दिव्यौ किशोरौ महा-
गौरश्यामतनुच्छवी निशिदिवा यत्रैव चाक्रीड़तः।
यत्रैवाखिल दिव्य कानन गुणोत्कर्षोऽति काष्ठां गत
स्तद्वृन्दाविपिनं कदानु मधुर प्रेमानुवृत्त्या भजे ॥

जहाँ सौन्दर्यादि के चमत्कार का समुद्र है एवं गौरश्याम-विग्रह महाकान्तिशाली दिव्य युगलकिशोर निशिदिन क्रीड़ा कर रहे हैं; जहाँ समस्त अप्राकृत बनोंका गुण-समूह चरम काष्ठाको प्राप्त हुआ है—उस श्रीवृन्दाबन को मैं कब मधुर प्रेमकी अनुवृत्ति के द्वारा भजन करूँगा ?

[ २६ ]

अनादौ संसारे कति नरकभोगा न विहिताः
कियन्तो ब्रह्मेन्द्राद्यतुल सुखभोगाश्च न्यक्कृताः।
तदास्मिन्नेकस्मिन् वपुषि सुखदुःखे न गणयन्
सदैव श्रीवृन्दावनमखिलसारं भज सखे ॥

हे सखे ! इस संसार में कितने नरक भोग नहीं किये हैं ? कितने कितने ब्रह्मा, इन्द्र आदि के अतुल सुखभोगादि का तिरस्कार नहीं किया है ? अतएव इस वर्तमान एक शरीर के सुख-दुख को न गिनता हुआ सदा परमसार श्रीवृन्दाबन में वासकर।

[ २७ ]

श्रीवृन्दाबनवासि पादरजसा सर्वाङ्गमागुण्ठयन्
श्रीवृन्दाबनमेकमुज्ज्वलतमं पश्यन् समस्तोपरि।

श्रीवृन्दावनमाधुरीभिरनिशं श्रीराधिकाकृष्णयो
रप्यावेश मनुस्मरन्नधिवस श्रीधाम वृन्दावनम् ॥

श्रीवृन्दावन-वासियों की चरण-धूलि में सर्वाङ्गों को धूसरित करके एकमात्र उज्ज्वलतम श्रीवृन्दावन को ही सर्वोपरि जानते हुए, श्रीवृन्दावन के माधुर्य में सर्वदा श्रीराधाकृष्ण का आवेश अनुस्मरण करते-करते श्रीधाम वृन्दावन में ही वास कर।

[ २८ ]

वृन्दाकानन काननस्य परमा शोभा परातः परा
नन्द त्वद्गुण वृन्दमेव मधुरं येनानिशं गीयते।
हा वृन्दावन कोटि जीवनमपि त्वत्तोऽतितुच्छं यदि-
ज्ञातं तर्हि किमस्ति यत्तृणकवच्छक्येत नोपेक्षितुम् ॥

हे श्रीवृन्दावन ! आपके वन की शोभा सर्वोत्कृष्ट है, हे परानन्द ! आपके मधुर गुणों को जो निशिदिन गान करता है एवं हे वृन्दावन ! जो कोटि जीवन भी आपके सामने तुच्छ जानता है,फिर उसके लिए संसार में ऐसी कौन सी वस्तु है जिस की वह तृण के समान उपेक्षा नहीं कर सकता ?

[ २९ ]

स्वात्मेश्वर्या समाद्य प्रणयरस महामाधुरी सार मूर्त्या
कोऽपिश्यामः किशोरः कनकवररुचा श्रीकिशोर्य्या कयापि।
क्रीड़त्यानाद सारान्तिम परम चमत्कार सर्वस्वमूर्त्ति
र्नित्यनङ्गोत्तरङ्गै र्यदधि भज तदेवाद्य वृन्दावनं भोः ॥

आनन्द सारके परमकाष्ठाभूत परम चमत्कार की सर्वस्व-मूर्त्ति कोई एक श्यामकिशोर नित्य अनङ्ग-तरङ्गों में उन्मत्त हो कर मेरी प्राणेश्वरी आद्य प्रणय-रस महामाधुर्यसार-मूर्त्ति किसी

स्वर्णकान्ति विशिष्ट किशोरी के साथ जहाँ नित्य क्रीड़ा करता है, आज ही से उसी श्रीवृन्दावन का भजन कर।

[ ३० ]

नव कनक चम्पकावलि दलितेन्दीवर सुवृन्द निन्दित श्रि।
वृन्दावन नवकुञ्जे किशोरमिथुनं तदेव भज रसिकम्॥

श्रीवृन्दावन के नवीन कुञ्जों में उन रसिक युगलकिशोर की चिन्ता कर—जिनमें से एक की देहकान्ति नूतन स्वर्ण तथा चम्पकावलि को निन्दित करती है और दूसरे की देह-ज्योति दलित ( प्रफुल्लित ) नीलकमल की शोभा को तिरस्कार करती है।

[ ३१ ]

परिचर चरणसरोजं तद् गौरश्याम रसिक दम्पत्योः।
वृन्दाबन नवकुञ्जावलिषु महानङ्ग विह्वलयोः॥

श्रीवृन्दावन के नवीन कुञ्जों में जो महानङ्ग से विह्वल हो रहे हैं, उन्हीं गौरश्याम रसिकयुगल के चरण-कमलों की परिचर्या कर।

[ ३२ ]

अति कन्दर्प रसोन्मदमनिशं विवर्द्धिष्णु तन्मिथः प्रेम।
घन पुलक गौरलीलाकृति नव मिथुनं निकुञ्जमण्डले स्मर॥

कन्दर्परस में अति उन्मत्त उस युगलकिशोर का पारस्परिक प्रेम नित्य ही वर्द्धित होता है। घन पुलकावलि से शोभित उस गौर-नील कान्ति विशिष्ट नवीन जोड़ी की निकुञ्जमण्डल में चिन्ता कर।

[ ३३ ]

पूर्ण प्रेमानन्द-चिच्चन्द्रिकाब्धेर्मध्ये द्वीपं किञ्चिदाश्चर्यरूपम्।
तत्राश्चर्याभाति वृन्दाटवीयं तत्राश्चर्यौ गौरनीलकिशोरौ॥

पूर्ण प्रेमानन्द-दिव्य ज्योत्स्ना के समुद्र में एक आश्चर्यरूप

द्वीप है, फिर उसमें यह वृन्दाटवी और एक आश्चर्य है, उसमें भी परम आश्चर्यरूप यह गौर-नील युगलकिशोर हैं।

[ ३४ ]

धन्यो लोके मुमुक्षु र्हरिभजनपरो धन्य धन्य स्ततोऽसौ
धन्यो यः कृष्णपादाम्बुजरति परमो रुक्मिणीश प्रियोऽतः।
याशोदेय प्रियोऽतः सुवलसुहृदतो गोपकान्ताप्रियोऽतः
श्रीमद्वृन्दावनेश्वर्यति रस विवशाराधकः सर्वमूर्ध्नि ।।

इस पृथ्वी पर जो मुमुक्षु हैं वे धन्य हैं, जो हरिभजन-परायण हैं वे धन्य-धन्य हैं। उनसे उत्कृष्ट वे हैं, जो श्रीकृष्ण के चरणकमलों में परमासक्त हैं। उनसे अधिक रुक्मिणी-वल्लभ—श्रीकृष्ण के भक्त हैं, उनसे श्रीयशोदानन्दन—श्रीकृष्ण के भक्तवृन्द अधिक प्रशंसनीय हैं; उनसे अधिक धन्य सुवल सखा—श्रीकृष्ण के प्रियगण हैं, उनसे अधिक गोपीवल्लभ—श्रीकृष्ण के भजन परायणगण धन्य हैं,किन्तु श्रीमद्वृन्दावनेश्वरी के परमरस विवश श्रीकृष्ण-आराधक सबके मुकुटमणि हैं।

[ ३५ ]

एकं सख्यापि नो लक्षितमुरसि लसन्नित्यतादात्म्यकान्तं
तद् दृश्यं दूरतोऽन्यदव्रतति नवगृहेऽन्यत्तु तन्मर्मशर्म।
अन्यद् वृन्दाबनान्त विहरथपरं गोकुले प्राप्तयोगं
विच्छेद्यन्यत्तदेवं लसति बहुविधं राधिका कृष्णरूपम् ।।

श्रीराधाकृष्णरूप अनेक भावों से विलास-परायण होकर विराजमान हैं। एक अवस्था यह है—सखीगणों से भी अलक्षित भाव से कान्ता एवं कान्त एक दूसरे को गाढ़ आलिङ्गन पूर्वक नित्य तादात्म्य-भाव प्राप्त हैं; अपरावस्था है—सखीगणों के द्वारा दूर से दृश्यमान होकर लता-निर्मित नवीन मण्डप में मिलन और एक अवस्था ( निकुञ्ज में ) है—दोनों का परिहासयुक्त मङ्गल

वाक्यों में निरत होना; अन्त्यावस्था है—वृन्दावन में नित्य विहार शील, और अवस्था है— ( कुञ्जों से गोष्ठ में एवं गोष्ठ से कुञ्जों में गमनागमन करते हुए) गोकुल में मिलन;और प्रकाश में(अवस्था में ) वे ( माथुर ) विरह दशा प्राप्त हैं। (एवं तदनन्तर समृद्धिमान् सम्भोगयुक्त मिलन है।—श्रीबृहद्भागवतामृत द्रष्टव्य )।

[ ३६ ]

नित्योत्तुङ्गदनङ्ग रङ्ग विलसल्लीलातरङ्ग सदा।
राधामानसदिव्यमीनिलयं तद्वक्त्रचन्द्रोच्छ्लितम्।
तत् कन्दर्पसुमन्दरेण मथितं सख्यक्षि पीयूषदं
कञ्चिच्छ्याम रसाम्बुधि भज सखे ! वृन्दाटवी-सीमनि ॥

हे सखे ! श्रीवृन्दावनवासी उन अनिर्वचनीय श्याम-रस-समुद्र का भजन कर—उस श्यामरस-समुद्र में नित्य ही काम-रङ्ग-विलास लीलामय उत्तुङ्ग तरङ्गें प्रकाशित हो रही हैं, उसमें श्रीराधा का मनरूप दिव्य मत्स्य निरन्तर वास करता है। वह श्रीराधा-मुख-चन्द्र के द्वारा उच्छलित होता है, श्रीराधा के काम-रूप सुमन्दर पर्वत के द्वारा वह मथित होता है एवं वह सखियों के नेत्रों को अमृत दान करनेवाला है।

[ ३७ ]

श्यामप्राणमृगैकखेलन वनश्रेणी सदा श्यामलोत्
खेलन्मानसमीन दिव्यसरसी श्यामालि सत्पद्मिणी।
श्यामानङ्ग सुतल्प हृच्छिशिरताकारि स्फुरच्चन्द्रिका
श्यामानन्यसुनागरेण विहरत्येका मम स्वामिनि ॥

श्यामसुन्दर के प्राणरूप मृग की एकमात्र क्रीड़ास्थली, उज्ज्वल रस में क्रीड़ा-परायण मानसरूप मीन के लिए दिव्य सरोवर के समान, श्यामरूप भ्रमर के लिए पद्मिणीरूपा, श्याम

के कामतप्त-हृदय को शीतलता विधान करने वाली उज्ज्वल चन्द्रिका सदृश मेरी स्वामिनी अकेली श्यामा ( श्रीराधा ) ही अतुलनीय श्याम सुनागर के साथ बिहार करती हैं।

[ ३८ ]

श्रीमद्वृन्दाकानने रत्नवल्लीवृक्षै श्चित्र ज्योतिरानन्द पुष्पैः।
कीर्णे स्वर्ण स्थल्युदञ्चत् कदम्बच्छायायां नश्चक्षुषी गौरनीले ।।

रत्नमय लता-वृक्षों से मण्डित विचित्र ज्योत्सना विस्तार करने वाले आनन्दमय पुष्पों से व्याप्त श्रीवृन्दावन में स्वर्णस्थली से शोभित कदम्ब की छाया में ( विराजमान ) गौर-नील वपु-धारी श्रीयुगलकिशोर ही हमारे नेत्रों में नित्य विराजमान रहें।

[ ३९ ]

श्रीवृन्दाकाननेऽत्यद्भुतकुसुम लसद् रत्नवल्ली निकुञ्ज-
प्रासादे पुष्पचन्द्रातपचयरुचिरे पुष्पपल्यङ्क तल्पे।
राधाकृष्णौ विचित्र स्मर समर कलाखेलनौ वीक्ष्य वीक्ष्या
नन्दाद्विह्वलं संलुठदवनितले वन्द्य तामालिवृन्दम् ।।

श्रीवृन्दावन में अत्यन्त अद्भुत कुसुमों से शोभित रत्नमय लता-निकुञ्ज-प्रासाद ( महल ) में पुष्पमय चन्द्रातप समूह के द्वारा मनोहर पुष्प-पालङ्क की शय्या पर विचित्र कामयुद्ध में खेलनपरायण श्रीराधाकृष्ण को देख देख कर आनन्द से विह्वल होकर पृथ्वी पर लोट-पोट होने वाली सखीवृन्द की वन्दना करनी चाहिये।

[ ४० ]

श्रेष्ठद्वन्द प्रसादाभरणवर पट स्रग् नवाभीरबाला-
मालालङ्कार कस्तूर्य्यगुरु घुसृण सद्गन्धताम्बूल वस्त्रैः।

वाद्यैः सङ्गीतनृत्यैरनुपम कलया लालयन्तीः सतृष्णा
राधाकृष्णावखण्ड स्वरस विलसितौ कुञ्जवीथ्यामुपैमि ॥

प्रियतम युगलकिशोर के प्रसादी अलङ्कार, श्रेष्ठ वस्त्र माल्यादि से भूषित नवीना गोपकुमारीवृन्द माला, अलङ्कार, कस्तूरी, अगुरु, कुङ्कुम, मनोमदगन्ध, ताम्बूल, वस्त्र आदि समाहरण के द्वारा एवं अनुपम ताल-लययुक्त वाद्य तथा नृत्यादि के द्वारा निकुञ्ज-विलासी अखण्ड-स्व-रस विलासी श्रीराधाकृष्ण जोड़ी की जो सतृष्णभाव से सेवा कर रही हैं, मैं उनकी शरणापन्न होता हूँ।

[ ४१ ]

काश्चिच्चन्दनघर्षिणीः सघुसृणं काश्चित् स्रजोग्रन्थतीः
काश्चित्केलिनिकुञ्जमण्डनपराः काश्चिद्वहन्ती जलम् ।
काश्चिद्दिव्यदुकूलकुञ्चनपराः संगृह्णतीः काञ्चनाऽ
लङ्कारं नवमन्नपानविधिषु व्यग्राश्चिरं काश्चन ॥

कोई कोई गोपबाला उत्तम कुङ्कुम सहित चन्दन घर्षण कर रही हैं, कोई माला रचने में संलग्न हैं, कोई कोई केलिनिकुञ्ज सुसज्जित कर रही हैं तो कोई जल लारही हैं, कोई नवीन नवीन अलङ्कारों को संग्रह कर रही हैं, और कोई कोई व्यग्रचित्त से खाने पीने आदि की चेष्टा में बहुत देर से लगी हुई हैं।

[ ४२ ]

ताम्बूलोत्तमबीटिकादिकरणे काश्चिन्निविष्टा नवाः
काश्चिन्नर्त्तनगीत-वाद्यसुकला सामग्रि-सम्पादिकाः ।
स्नानाभ्यङ्गविधौ च काश्चन रताः सम्बीजनाद्यै सदा
काश्चित् सन्निधिसेवनातिमुदिताः काश्चित् समस्तेक्षिकाः ॥

कोई कोई नवीना गोपबाला उत्तम ताम्बूलवीटिका आदि के निर्माण करने में संलग्न हैं, कोई नृत्य, गीत, वाद्यादि की उत्तम उत्तम कला विद्या दिखानेवाली वस्तुओं का आयोजन कर रही हैं, और कोई कोई स्नान-उबटनादि की सामग्री संग्रह कर रही हैं, और कोई पंखा हाथ में लेकर पास में खड़ी होकर श्रीअङ्ग की सेवा के लिये अतिशय मुदित हो रही हैं तथा और कोई सब विषयों की देखभाल कर रही हैं।

[ ४३ ]

काश्चित् स्वप्रिययुग्मचेष्टितदृशः स्तब्धाः स्वकृत्ये स्थिताः
क्षिप्त्वाऽन्यालिप्रवर्त्तिता दयितयोः काश्चित् सुखेला पराः।
इत्थं विह्वल-विह्वलाः प्रणयतः श्रीराधिका कृष्णयोः
दासीरद्भुतरूपकान्तिवयसो वृन्दावनेऽन्वीयताम् ॥ (विशेषकम्)

कोई कोई अपने प्रियतम युगलकिशोर की चेष्टा को देख कर अपने कार्य को भूल चुकी हैं, और कोई गोपी अपर सखी के अनुयोग से अपने कार्य में प्रवृत हो रही हैं एवं प्यारे युगल-किशोर की सुन्दर क्रीड़ा में सहयोग कर रही हैं। इस प्रकार श्रीराधाकृष्ण के अत्यन्त प्रेम में विभोर अद्भुतरूप-कान्ति-अवस्थायुक्त सखियों का श्रीवृन्दावन में अन्वेषण कर।

[ ४४ ]

एकं चित्रशिखण्डकूड़मपरं श्रीवेणीशोभाद्भुतं
वक्षश्चन्दनचिह्नमेकमपरं चित्र स्फुरत् कञ्चुकम्।
एकं रत्नविचित्रपीतवसनं जंधान्तवस्त्रोपरि
भ्राजद्रत्न सुचित्र श्रोण वसनेनान्यच्च संशोभितम् ॥

एक तो अद्भुत मोरपुच्छ का चूड़ा धारण किये हुए है, दूसरे के सिर पर श्रीवेणी की चमत्कारी शोभा है; एक का

वक्षस्थल चन्दन-चित्रित है, एवं दूसरे के वक्षस्थल पर विचित्र काञ्चुलि शोभित है; एक विचित्र पीताम्बरधारी है एवं दूसरा जङ्घा पर्यन्त विस्तृत वस्त्र के ऊपर बहुरत्नमय विचित्र लाल वस्त्र से सुशोभित है।

[ ४५ ]

इत्थं दिव्य विचित्रवेश मधुरं तद् गौरनीलं मिथः
प्रेमावेश हसत् किशोर मिथुनं दिग्व्यांपि चित्रच्छटम् ।
काञ्ची नूपुरनाद रत्नमुरली, गीतेन सं मोहयत्
श्रीवृन्दाबन चिद्घन स्थिरचरं रङ्गींमहाश्रीमति ॥

इस प्रकार दिव्य विचित्र वेश-माधुर्य से मण्डित, चारों दिशाओं में विचित्र कान्ति विस्तार करते हुए गौर-नील वपुधारी वे युगलकिशोर—जो परस्पर प्रेमवेश में हास्ययुक्त हैं, महा-सौन्दर्यशाली रङ्गमें श्रीवृन्दावन की स्थावर-जङ्गमात्मक चिद्घन वस्तु मात्र को ही काञ्ची, नूपुर झन्कार में एवं मुरली के मनोहर गीत में सम्यक प्रकार से मुग्ध करते हुए विराजमान हैं।

[ ४६ ]

अन्वालीमुखशब्दचे मणिमये मीलन्मृदङ्गध्वनौ
प्रोत्सःर्यैव प्रविष्टवज् जवनिकांमुत्कीर्य पुष्पाञ्जलीम् ।
अत्याश्चर्य सनृत्य हस्तक महाश्चर्याङ्ग दृगूभङ्गिमोन
त्तुङ्गानङ्गरसोत्सरं भजति मे प्राणद्वयं कः कृती ॥ (युग्मकम्)

उसी मणिमय रङ्गमञ्च पर सखीगणों के मुखोच्चारित शब्द तथा मृदङ्ग ध्वनि के होते ही परदे को दूर कर पुष्पाञ्जलि विकीर्ण करते करते प्रवेशपूर्वक अतीव आश्चर्यजनक नाना प्रकार से हस्तभङ्गी सहित नृत्य करते हुए तथा महाश्चर्यमय अङ्गों व नेत्रों की भङ्गी के द्वारा सुमहान् काम-रसोत्सव का

विधान करने वाले मेरे प्राणप्रियतम युगलकिशोर का भजन कोई पुण्यात्मा ही करता है।

[ ४७ ]

अनन्तरति मत् प्रियच्छवि विलास सम्मोहनं
महारसिकनागराद्भुत किशोरयोस्तद्द्वयम्।
विचित्ररतिलीलया नवनिकुञ्ज पुञ्जोदरे
स्मरामि विहरन्महाप्रणय घूर्णिताङ्गं मिथः॥

अनन्त रतिशाली मनोहर कान्तियुक्त तथा विलाससम्मोहित उन महारसिक नागर अद्भुत श्रीयुगलकिशोर के विचित्र रति-लीलासहित नित्य नवीन निकुञ्जोंमें बिहार परायण महाप्रीतिरस में घूर्णित विग्रह-युगल को स्मरण करता हूं।

[ ४८ ]

कदा कनक चम्पकद्युति विनिन्दितेन्दीवर-
वरं नव किशोरयोर्द्वय मगाधभावं मिथः।
पुरः स्फुरतु मन्मथ क्षुभितमूर्त्ति वृन्दाटवीं
ममाधिवसतो महासरस दिव्य चक्षुर्युजः॥

महासरस दिव्य नेत्रधारी तथा वृन्दाबनबासी स्वर्णचम्पक कान्ति एवं नीलकमल को निन्दित करने वाले रूपविशिष्ट नव-किशोर-दम्पती की एक दूसरे के प्रति अगाध भावयुक्त कामदेव-विमोहित मूर्त्त मेरे सन्मुख कब स्फुरित होगी ?

[ ४९ ]

प्रेमानन्दोज्ज्वल रसमय ज्योतिरेकार्णवान्त-
स्तादात्म्येन स्फुरतु वहुधाश्चर्यं वृन्दावनं मे।
कुञ्जे कुञ्जे मधुरं मधुरं तत्र खेलत्-किशोर
द्वन्द्वं गौरासित रुचि मन स्तद्द् रसार्हं क्रियान्मे॥

प्रेमानन्द के उज्ज्वल-रस विशिष्ट ज्योतिपूर्ण किसी एक अनिर्वचनीय समुद्रगर्भस्थित आश्चर्यमय श्रीवृन्दाबन, उसी प्रकार के ज्योतिर्मय समुद्र के साथ तादात्म्य-भाव को प्राप्त होकर अनेक प्रकार से मेरे निकट स्फुरित हो एवं उसके प्रत्येक कुञ्ज में मधुरातिमधुर लीला-विहारी गौर-श्याम श्रीयुगलकिशोर मेरे मन को उस रस में आविष्ट कर दें—यही प्रार्थना है।

[ ५० ]

दविष्ठे य स्तिष्ठे दति कुकृतिनिष्ठः कुविषये
सकृद् वृन्दाटव्या स्तृणकमपि वन्देत सुकृती।
स तत्प्राणस्योच्छृङ्खल निखिलशक्ते- करुणया
ध्रुवं देहस्यान्ते हरिपदमलभ्यञ्च लभते॥

दूर देश में रहते हुए भी, कुविषयों में कुकर्म परायण होते हुए भी यदि कोई सुकृती एकबार भी श्रीवृन्दाबन के क्षुद्र तृण की भी वन्दना करे, तो देहान्त पीछे वह उन तृणादि के प्राण-स्वरूप, असीम निखिल-शक्ति-पूर्ण श्रीराधाकृष्ण की कृपा से दुर्लभ श्रीहरि के चरणकमलों को प्राप्त कर लेता है।

[ ५१ ]

कुवेराणां कोटिर्हसति धनसम्पत्तिभि रहो
तिरस्कुर्याद्धिर्यानपि सुरगुरून् बुद्धि विभवैः।
अशोच्यः स्त्रीपुत्रादिभि रसम ईड्यो हरिरसा-
च्छुक-प्रह्लादाद्यै रतिकृदिह वृन्दावन वने॥

इस श्रीवृन्दावन में प्रीति करने वाला पुरुष, धन सम्पत्ति के द्वारा कोटि कुवेरों का भी उपहास करता है, बुद्धि-सम्पत्ति के द्वारा देवताओं के गुरु वृहस्पति का भी तिरस्कार कर सकता है; और स्त्री-पुत्रादि कुटुम्बी भी उसके लिये शोक नहीं करते हैं;

वह श्रीहरि-रस विषय में श्रीशुक-प्रह्लादादिकों द्वारा भी प्रशंसनीय है।

[ ५२ ]

त्यक्त्वा सर्वान् गृहद्वार सकल गुणालङ्कृत स्त्रीसुतादीन्
सर्वात्रात्यन्तसम्माननमथ महतः सत्कुलाचारधर्मान्।
मातापित्रो र्गुरुणामपि च नहि मनागाग्रहैः कोमलात्मा
यो यायादेव वृन्दावनमयमखिलैः स्तूयते धन्यधन्यः॥

गृह-द्वार स्वर्ण गुणयुक्त स्त्री पुत्रादि सबको त्यागकर एवं सर्वत्र महान सम्मान तथा बड़े बड़े सत्कुलाचार धर्मादि को तिलाञ्जली देकर माता पिता एवं गुरुजनों के आग्रह में ज़रा भी कोमल चित्त न होकर जो श्रीवृन्दाबन जा सकता है, सब लोक उसकी प्रशंसा करते हैं एवं उसे धन्यवाद देते हैं।

[ ५३ ]

नो शृण्वन् नैव गृह्णन् सकल तनुभृतां क्वापि दोषं गुणं वा
वृन्दावनस्थ सत्त्वान्यखिल गुरुधिया सं नमन् दण्डपातैः।
त्यक्ताशेषाभिमानो निरवधि परमाकिञ्चनः कृष्णराधा-
प्रेमानन्दाश्रु मुञ्चन् निवसति सुकृती कोऽपि वृन्दावनान्तः॥

समस्त जीवों के दोषों तथा गुणों को न कहीं सुनता हुआ और न ही ग्रहण करता हुआ, सब वृन्दाबनवासी प्राणियों में गुरु बुद्धि से दण्डवत् प्रणाम करता हुआ, सब अभिमान छोड़कर एवं निरन्तर परम निष्किञ्चन भाव से श्रीराधाकृष्ण के प्रेमानन्द में अश्रु बहाता हुआ कोई पुण्यात्मा ही श्रीवृन्दावन में वास करता है।

[ ५४ ]

क्रन्दनार्त्तस्वरेण क्षितिषु परिलुठन् सं नमन् प्राणबन्धुं
कुर्वन् दन्ते तृणान्यादधदनुकरुणा दृष्टये काकु कोटिः।

तिष्ठन्नेकान्त वृन्दाविपिन तरुतलेष्वव पानौ कपोलं
न्यस्याश्रुण्येव मुञ्चन्नयति दिननिशां कोऽपि धन्योऽस्त्यनन्यः ॥

क्रन्दन एवं आर्त्तस्वर से भूमि पर लोट पोट होते होते, प्राणबन्धु को दण्डवत प्रणाम करते करते, दांतों में तृण धारण कर कृपाकटाक्ष के लिए कोटि कोटि दीन वचन उच्चारण करता हुआ श्रीवृन्दावन के वृक्ष-वृक्ष के नीचे एकान्तवासी होकर हाथ में कपोल रखकर आँसू बहाता हुआ जो कोई दिन-रात व्यतीत करता है, वह अति अनन्य एवं धन्य है।

[ ५५ ]

मुञ्चन् शोकाश्रुधारां सतत मरुचिमान् ग्रासमात्राग्रहेऽपि
क्षिप्तो बद्धो हतो वा गिरिवदविचलः सर्वसङ्गैर्विमुक्तः।
नैष्किञ्चन्यैक काष्ठां गत उरुतरयोत्कण्ठया चिन्तयन् श्री-
राधाकृष्णाङ्घ्रि पङ्केरुहदल सुषमां कोऽपि वृन्दावनेऽस्ति ॥

निरन्तर शोकाश्रु बहाता हुआ, एक ग्रास मात्र आहार में भी अरुचिवाला, उन्मत्त, बद्ध, हत तथा पर्वत की भांति अचल एवं सर्वसङ्ग रहित, परम निष्किञ्चनता की पराकाष्ठाप्राप्त अत्यन्त उत्कण्ठा से श्रीराधाकृष्ण के चरणारविन्दों की शोभा का जो ध्यान करता है, ऐसा कोई (भाग्यवान पुरुष भी) श्री-वृन्दावन में विराजमान है।

[ ५६ ]

मालां कण्ठेऽपय सुललितं चन्दनं सर्वगात्रे
ताम्बूलं प्राशय कुरु सुखं साधु सम्वीजनेन।
व्यत्याश्लेपात् सुखशायितयो ललयन्नङ्घ्रि मित्थं
राधाकृष्णौ परिचर रहः कुञ्जशय्यामुपेतौ ॥

श्रीराधाकृष्ण निर्ज्जन कुञ्जशय्या पर विराजमान हैं—

उनके कण्ठ में सुगन्धित माला अर्पण कर, उनके सर्वाङ्गों पर सुललित चन्दन लेपन कर, श्रीमुख में ताम्बूल प्रदान कर एवं मृदु मधुर बीजने के द्वारा उन्हें सुखी कर। वे परस्पर गाढ़ आलिङ्गनपूर्वक सुख से शयन कर रहे हैं—उनके चरण-कमलों की सेवा कर—इस प्रकार श्रीयुगलकिशोर की परिचर्या कर।

[ ५७ ]

राधाकृष्णौ रहसि लतिकामन्दिरे सूपविष्टौ  
रत्याविष्टौ रसवश लसद्दृष्टि वागङ्ग चेष्टौ।  
दृष्ट्वाऽन्यादृग् वर विलसितौ साधुयान्ती वहिस्ताः  
ताभ्यामात्ताः सहसमवनम्याः सह्रीसौख्यमग्नाः॥

एकान्त लतामन्दिर में श्रीराधाकृष्ण विराजमान हैं, रत्यावेश होने से रसवश उनकी दृष्टि, बोलिन एवं अङ्गचेष्टा अत्यन्त शोभा दे रही है, उनके अति मनोहर विलास का दर्शन कर दूसरी ओर देखती हुईं वे ( सखियाँ ) बाहर आने लगीं; उनको श्रीयुगलकिशोर ने हँसते-हँसते पकड़ लिया—तब वे लज्जा-युक्त एवं सौख्यरस में मग्न हो सिर झुकाकर खड़ी होगईं।

[ ५८ ]

किशोर वयसः स्फुरत् पुरट रोचिषो मोहिनीः  
सुचारुकृशमध्यमाः पृथुनितम्ब वक्षोरूहाः।  
सुरत्न कनकाञ्चित स्फुरित नासिक मौक्तिकाः  
सुवेणीः पटभूषणाः स्मरत राधिका-किङ्करी॥

उनकी ( सखियों की ) वयस किशोर है, सुन्दर स्वर्ण वर्ण हैं एवं मोहिनी मूर्त्ति हैं; उनका मध्यदेश ( कटि ) अति सुन्दर एवं कृश है, नितम्ब तथा स्तनयुगल पृथुल हैं, नासिका में रत्न एवं स्वर्ण जटित मुक्तासमूह लटक रहा है, सिर पर

सुन्दर वेणी है एवं ( परिधान में ) रेशमी वस्त्र धारण कर रही हैं—इस प्रकार से श्रीराधाजी की सखियों को स्मरण कर ।

[ ५९ ]

सुरम्या दोर्वल्ली वलयगण केयूर रुचिरा:
क्वणत्काञ्ची मञ्जीरकमनि सुताटङ्क ललिता: ।
लसद्वेणी वक्षोरुह मुकुलहारा वलिरुच:
स्मराऽनन्यप्रेमा: कनकरुचिराधाङ्घ्र्यनुचरी: ॥

जो परम रमणीया हैं एवं भुज लताओं में बाजुबन्द तथा कङ्कणों से सुशोभित हैं, शब्दायमान काञ्ची नूपुर तथा मणिमय कर्णफूलादिकों से सुसज्जित हैं, जो सुन्दर वेणीयुक्त हैं, जिनके स्तन-मुकुल पर हारसमूह प्रतिबिम्बित होरहा है, उन प्रेमशीला-स्वर्ण वर्णा श्रीराधा की दासियों का स्मरण कर ।

[ ६० ]

अहो वृन्दारण्ये सकलपशुपक्षि द्रुमलता-
द्यनन्तं र्लावण्यै र्मधुरमधुरै: काञ्चननिभै: ।
महाप्रेमानन्दोन्मद सुरस निष्पन्दसुभगै:
किशोरं मे सं मोहयदहह सर्वस्व मुदितम् ॥

अहो ! वृन्दावन में समस्त पशु-पक्षी, वृक्ष लतादिकों को अपने स्वर्ण सदृश मधुर से मधुर लावण्यराशि के द्वारा एवं महाप्रेमानन्द में उन्मत्त करनेवाले रसयुक्त अक्षुण्ण सौन्दर्य के द्वारा मोहित करते हुए मेरा सर्वस्व किशोर ( श्रीराधा ) रूप प्रकट हुआ है ।

[ ६१ ]

अहो श्यामं प्रेम प्रसर विकलं गद्गद्गिरा
सरोमाञ्चं सास्रं समनुनयदाली: प्रियतमा: ।

पदं वेण्या बध्वा क्षणमहह संप्रेष्य दयितं
क्वचिद् वृन्दारण्ये जयति मम तज्जीवनमहः ॥

अहो ! किसी समय ( प्रबल विरहावस्था में ) श्रीमती प्रेमातिशय्य के कारण व्याकुल होकर गद्‌गद् वाणी से पुलकित एवं अश्रुपूर्ण लोचनयुक्त हो अपनी प्रियतम सखियों को अनुनय विनय करके प्रिय श्यामसुन्दर के पास भेजकर थोड़े समय तक ( तीव्र असहिष्णुता के कारण ) वेणी से अपने चरणों को बान्धती हैं, मेरी वह जीवन स्वरूप श्रीराधा श्रीवृन्दावन में सर्वोत्कर्षयुक्त विराजमान हैं।

[ ६२ ]

नवोद्यत् कैशोरं नव नव महाप्रेम विकलं
नवानङ्गक्षोभात्तरलतरलं नव्य ललितम् ।
नवीनाहण्ङ्दृट्योक्तिषु मधुरभङ्गी दधदहो
महो गौरश्यामं स्मरत नवकुञ्जे तदुभयम् ॥

नव किशोर-अवस्था प्राप्त, नव नव महाप्रेम के वशीभूत, नव काम-क्षोभ से अत्यन्त चञ्चल, नव ललित, दृष्टि में, अङ्गों में तथा बोलिन में नवीन मधुर भङ्गी धारण करने वाले, नवीन कुञ्जों में उन गौरश्याम ज्योति श्रीयुगलकिशोर को स्मरण कर।

[ ६३ ]

मिथोन्यस्तप्राणं कथमपि नहि स्नान शयनाऽ-
शनादौ विच्छिन्नं गुरुभिरनुरागै र्नवनवैः ।
सदा खेलद्वृन्दावन नव निकुञ्जावलिषु तद्
भजे गौरश्यामं मधुरमधुरं धाम युगलम् ॥

परस्पर न्यस्त-प्राण, स्नान, भोजन एवं शयनादि में भी सर्वदा अविच्छिन्न, नव नव प्रचुर अनुरागवश श्रीवृन्दावन के

नव नव निकुञ्जों में सदा खेलन-परायण उन मधुर मधुर गौरश्यामाकृति श्रीयुगलकिशोर का भजन कर।

[ ६४ ]

उत्तुङ्गानङ्गरङ्ग व्यतिकर रुचिराभङ्ग सङ्गीत रङ्गैः
रङ्गैस्तारुण्यभङ्गीभर मधुर चमत्कारि रोचिस्तरङ्गैः।
अत्यन्ताऽन्योन्यासक्ता निमिषमभिलनादार्त्तिमूर्त्तौ भवन्तौ
तौ वृन्दारण्यवीथ्यां भज भरित रसौ दम्पती गौरनीलौ॥

उद्दाम अनङ्ग-रङ्ग-रस के कारण परस्पर मिलन में मनोरम, अविच्छिन्न विविध नृत्य, गीतादि के द्वारा एवं यौवनरस के नानाविध मधुर तथा चमत्कारकारी दीप्ति-लावण्य के द्वारा आपस में अतिशय आसक्ति के कारण निमिष मात्र के विरह से भी आर्त्ति-मूर्त्ति धारण करनेवाले पूर्ण रस-स्वरूप गौरश्याम युगल का श्रीवृन्दावन की गलियों में भजन कर।

[ ६५ ]

नश्वर सुत धन जायादिषुहरिमाया मयेषु मा प्रयासम्।
कुरु पुरुषार्थशिरोमणि माचिनु वृन्दावने स्वयं पतितम्॥

नश्वर पुत्र, धन तथा स्त्री आदि श्रीहरि की मायामय वस्तुओं के लिए यत्न न कर, श्रीवृन्दावन में स्वयं पड़े हुए पुरुषार्थ शिरोमणि का चयन ( संग्रह ) कर।

[ ६६ ]

वृन्दावने तरुमूले कूले श्रीमत् कलिन्द-नन्दिन्याः।
भज रति केलि सतृष्णौ राधाकृष्णौ तदेकभावेन॥

श्रीवृन्दाबन में श्रीमत् कालिन्दनन्दिनी ( श्रीयमुना ) के तीर पर वृक्ष के नीचे रति-केलि तृष्णाशील श्रीराधाकृष्ण का अनन्य भाव से भजन कर।

[ ६७ ]

वरमिह वृन्दारण्ये सुवराकी मदनमोहन द्वारि ।
अपि सरमापि रमाप्रियसख्यपि नान्यत्र नो रमापि स्याम् ॥

इस श्रीवृन्दावन में श्रीमदनमोहन के दरवाजे पर तुच्छ कुक्कुरी ( कुतिया ) होकर भले ही रहूँगा तथापि और जगह लक्ष्मी की प्यारी सखी अथवा स्वयं लक्ष्मी बनकर भी रहने की मुझे इच्छा नहीं है ।

[ ६८ ]

प्रत्यङ्गोच्छलदद्भुत नव काञ्चन चन्द्रचन्द्रिका जलधिः ।
नव कैशोर चमत्काररूपा वृन्दाबनेश्वरी स्फुरतु ॥

जिसके प्रति अङ्ग से उज्ज्वल अद्भुत नवीन स्वर्ण चन्द्रिका का सागर उच्छलित हो रहा है, उसी नवीन कैशोर के चमत्कार की हेतुरूपा श्रीवृन्दाबनेश्वरी मेरे हृदय में स्फुरित हों ।

[ ६९ ]

कुर्वन्ति सर्वनाशं ध्रुवमति मायामय प्रमदाः ।
तच्छब्दशून्य वृन्दारण्य प्रदेशे बसेत्तत आतुरः ॥

अत्यन्त मायाशीला स्त्रियाँ निश्चय ही सर्वस्व नाश कर देती हैं, अतः चतुर व्यक्ति को इस मायाविस्तारी नारी शब्दशून्य श्रीवृन्दाबन प्रदेश में वास करना उचित है ।

[ ७० ]

उत्तीर्य विष्णुमायामपि वनितायाम विश्वसन् प्राज्ञः ।
तद्भयचकितं सततं निवसति वृन्दाबनेऽति निर्विण्णः ॥

विष्णुमाया से उत्तीर्ण होकर भी बुद्धिमान पुरुष स्त्रियों में विश्वास न करके अत्यन्त वैराग्यवान होकर नारी के भय से चकित-चित्त हुआ निरन्तर श्रीवृन्दावन वास करता है ।

[ ७१ ]

परदार-वित्तहारिषु सत्यपदेशे महाप्रहारिषुव ।
नहि वृन्दावनवासिषु दोषं पश्यन्ति चिद्घनेषु धीराः ॥

पर स्त्री एवं धन हरण करने वाले और कपट से महाप्रहार करने वाले, चिद्घनस्वरूप श्रीवृन्दाबनवासियों में धीर पुरुष दोष नहीं देखते हैं ।

[ ७२ ]

वृन्दाकानन ! काऽऽनने सुभगता न स्तौति यत्वां सदा
किं तद्देह मपास्य गेहममतां यन्न त्वयि न्यस्यते ।
किं तत् पौरुषमौरसं च तनय विक्रीय न स्थीयते
येन त्वयथ तत्ववित् स खलु को यस्ते तृणं नाश्रयेत् ॥

हे वृन्दाबन ! जो मुख सदा आपकी स्तुति नहीं करता है, उसकी क्या सुन्दरता ? गृह ममता को परित्याग करके जो देह तुम्हारे में पात नहीं करता है, वह देह कैसा ? स्ववीर्य्य पुत्र को भी बेचकर जो वृन्दाबन वास नहीं करता, तो उसका पुरुषार्थ ही कैसा ? वह क्या तत्ववेत्ता कहा जा सकता है, जो कि श्रीवृन्दाबन के तृण का भी आश्रय नहीं ले सकता ?

[ ७३ ]

वृन्दारण्यमनन्यभाव रसिकः श्रीराधिका-नागरे
वैदग्धीरससागरे नवनवानङ्गैकखेला करे ।
राधायाः क्षणकोप-कातरतरे तद्भ्रू विलासाङ्कुशाहत
कुष्टात्मेन्द्रिय सर्वगात्र उरुभि विघ्नै रचाल्यः श्रये ॥

जो वैदग्धीरस का समुद्र है एवं नव नव कामरस में क्रीड़ा परायण है, जो श्रीराधा के किञ्चित् कोप से ही अति कातर हो जाता है एवं श्रीराधा के भ्रू विलासरूप अङ्कुश से जिसका

आत्मा, इन्द्रिय तथा सर्व देह आकृष्ट हो जाता है, उसी श्रीराधा-नागर में अनन्य भाव-रसिक होकर एवं अनेक विघ्नों में भी अविचल रहकर मैं इस श्रीवृन्दावन का आश्रय लेता हूं।

[ ७४ ]

मदनमोहन वक्त्र सुधाकरे मुदित गोपवधूकुमुदाकरे।
सरसराधिकया परिचुम्बिते मम मनो नवकुञ्ज विलम्बिते॥

नव निकुञ्ज विलासी गोपवधुरूप कुमुदिनी-वृन्द को आनन्दित करने वाले एवं श्रीराधा के द्वारा परिचुम्बित श्रीमनमोहन के मुखचन्द्र में मेरा मन लगा रहे।

[ ७५ ]

निलयनाय निकुञ्जकुटीगतां वर सखी नयनेङ्गित सूचिताम्।
सुमिलितां हरिणा स्मरराधिकामनु च तां परिरम्भित-चुम्बिताम्॥

छिपने के लिये निकुञ्जकुटी में जाने पर एवं श्रेष्ठ सखी ( ललिता ) के नेत्रों के इशारे को पाकर श्रीहरि के सहित सुमिलिता एवं तदनन्तर ( श्रीहरि के द्वारा ) आलिङ्गता एवं चुम्बिता श्रीराधा को स्मरण कर।

] ७६ ]

मदनकोटि मनोहर मूर्त्तिनानवलताभवनोदर वर्त्तिना।
प्रियसखीमिष-नन्दित राधिकां स्मर बलाद् रमितां प्रणयाधिकाम्॥

कोटि कामदेव सदृश मनोहर मूर्त्ति, नवलतागृह मध्यवर्त्ती श्रीहरि अत्यन्त प्रणयवती आनन्दपूर्ण श्रीराधा से प्रियसखी के बहाने बलपूर्वक रमण कर रहे हैं—ऐसा स्मरण कर।

[ ७७ ]

प्रियतमेन निज प्रिय किङ्करीजन सुवेश-धरेण पदाम्बुजम्।
किमपि लालयता रमितां स्मराम्यनुचरीं क्षिपतीमथ राधिकाम्॥

प्रियतम अपनी प्रिय किङ्करी का सुवेश धारण कर श्रीराधा के पादपद्म को किसी अनिर्वचनीय मधुर भाव से लालित करते करते श्रीराधा को रमण करा रहे हैं—जो अपनी अनुचरीके प्रति तर्ज्जन कर रही हैं, मैं उनका स्मरण करता हूं।

[ ७८ ]

एकैकाङ्गन्च्छटाभि र्भरितदशदिगा भोग मत्युन्मदाढ्यं
प्रेमानन्दात्मकाभि र्विद्रुत कनक सूद्भास्वराभिः किशोरम्।
तद्धाम श्यामचन्द्रोर्रसि रसविवशं केलिशिञ्जानभूषं
भ्रस्यद्वासस्त्रुटत्स्रक् स्फुरति रति मदान्निस्त्रपं कुञ्जसीम्नि॥

जिसकी प्रेमानन्दात्मक, उत्तप्त स्वर्ण सदृश, सुन्दर तथा देदीप्यमान प्रत्येक अङ्गच्छटा से दशों दिशाएँ परिपूर्ण हो रही हैं, वही अति उन्मादी, किशोरमूर्त्ति, रसविवश तथा केलिभूषण-शोभित ज्योतिर्मय ( श्रीराधा ) विग्रह श्यामचन्द्र के वक्षस्थल पर रति-मद-पूर्णता से निर्लज्ज होकर भ्रष्ट वसन और छिन्न-माल होकर निकुञ्ज में शोभा विस्तार कर रहा है।

[ ७९ ]

कलिन्द गिरिनन्दिनी तट कदम्बकुञ्जोदरे
दरेण नलिनीभ्रमान्मधुकरादिवा धावतः।
स कृष्ण इति कृष्ण ते शरणमागता स्मीति वाक्-
प्रियासु परिरम्भणादति मुमोद दामोदरः॥

श्रीयमुना के किनारे कदम्बकुञ्ज में नलिनी के भ्रम से दौड़ते हुए भ्रमर के भय से "वह कृष्णवर्ण भ्रमर मेरी ओर आ रहा है; अतएव हे कृष्ण! मैंने तुम्हारी शरण ग्रहण कर ली है"—इस प्रकार वाक्य उच्चारण करने वाली प्रियतमा के सुन्दर आलिङ्गन से दामोदर अति प्रसन्न हुए।

[ ८० ]

श्रीवृन्दाविपिने महा परिमल प्रोत्फुल्ल मल्लीबने
श्रीराधा मुरलीधरा वति रसोल्लासान्मिथः स्पर्शतः ।
आसीनौ कुसुमैः परस्पर वपुर्भूषां विचित्रां मुहुः
कर्वन्तौ रतिकौतुकेन विगमा ल्लब्धाऽनवस्थौ भजे ॥

श्रीवृन्दावन में महा सुगन्ध विस्तार करने वाले खिले हुए मल्लिका बन में श्रीराधा मुरलीधर अति रसोल्लास वश परस्पर स्पर्श कर रहे हैं; वे दोनों कुसुमों के द्वारा बारम्बार एक दूसरे के लिये विचित्र भूषण निर्माण कर रहे हैं; रति कौतुकवश उन के वस्त्र भूषण स्थानभ्रष्ट हो गये हैं, अतः वे अनवस्था को प्राप्त हो रहे हैं—ऐसे श्रीयुगलकिशोर का मैं भजन करता हूँ।

[ ८१ ]

श्यामानन्दरसेक सिन्धुर्बुडितां बृन्दावनाधीश्वरीं
तत् स्वानन्दरसाम्बुधौ निरवधौ मग्नञ्च तं श्यामलं ।
तादृक् प्राणपरार्द्ध वल्लभ युमक्रीड़ावलोकोन्मदा-
नन्दैकाब्धिरस भ्रमत्तनु धियो ध्यायामि तास्तत्पराः॥

श्यामानन्द-रससिन्धु में निमज्जिता श्रीराधा का तथा श्रीराधा के असीम आनन्दरस-समुद्र में मग्न उस श्रीश्यामसुन्दर का और कोटि-प्राण से भी अत्यन्त प्रियतम उन श्रीयुगल-किशोर की क्रीड़ा का दर्शन कर, उन्मत्तकारी आनन्दसागर रस में जिनके देह एवं बुद्धि घूर्णित हो रहे हैं—उन्हीं श्रीराधाकृष्ण परायण सखियों का मैं ध्यान करता हूँ।

[ ८२ ]

निमिषे निमिषे महाद्भुतां मदनोन्मादकलां वहन्महः ।
द्वयमेव निकुञ्ज मण्डले नव गौरासित नागरं भजे ॥

जो प्रति निमेष में महा अद्भुत मदनोन्माद प्रकाशित कर रहा है, उसी निकुञ्ज मण्डल में स्थित गौर नीलवर्ण ज्योतिर्मय नागर-युगल का मैं भजन करता हूँ।

[ ८३ ]

सिञ्चतौ बालवल्लीद्रुमनतिरुचिरं कुत्रचित् पाठयन्तौ
शारीकीरौ क्वचित् क्वापि च शिखिमिथुनं ताण्डवं शिक्षयन्तौ।
पश्यन्तौ क्वाप्य पूर्वागत सदनुचरी दर्शितं सत् कलौघं
तौ श्रीवृन्दावनेशौ मम मनसि सदा खेलतां दिव्यलीलौ॥

जो कहीं अति सुन्दर छोटे छोटे वृक्ष-लताओं में जल सिञ्चन कर रहे हैं और कहीं तोता-मैना को पाठ पढ़ा रहे हैं, कहीं मयूर मयूरी को ताण्डवनृत्य शिक्षा कर रहे हैं तो कहीं नवागत दासी के द्वारा प्रदर्शित सुन्दर सुन्दर कला-विद्या का दर्शन कर रहे हैं; इस प्रकार से दिव्यलीला विनोदी वे श्री-वृन्दावनेश्वर श्रीयुगलकिशोर मेरे मनमें सर्वदा क्रीड़ा करें।

[ ८४ ]

नवीन कलिकोद्गतिं कुसुमहास – संशोभिनीं
नव स्तवक मण्डितां नव मरन्दधारां लताम्।
तमालतरु सङ्गतां समवलोक्य वृन्दावने
पतिष्णु मति विह्वलाम धृत काऽपि मे स्वामिनीम्॥

नवीन लता में नवीन कलिका निकल रही है और वह कुसुम विकाश के छलरूप हास्य से संशोभित है, वह नव स्तवक से मण्डित है एवं उस से नव मधुधारा निसृत होरही है—इस प्रकार की लता का तरुण तमाल वृक्ष के साथ मिलन देखकर, अति बिह्वल चित्त होकर मेरी स्वामिनी श्रीवृन्दावन में मूर्छित होकर जब गिरने लगीं तब किसी सखी ने उन्हें धारण कर लिया।

[ ८५ ]

शुद्धानन्दरसैक वारिधि महावर्त्तेषु नित्यं भ्रमत्
नित्याश्चर्यवयो विलास सुषमा माधुर्य मुन्मीलयत् ।
अत्यानन्दमदान्मुहः पुलकितं नृत्यत् सखीमण्डले
श्रीवृन्दावन सीम्नि धाम युगलं तद् गौरनीलं भजे ॥

नित्य एकमात्र शुद्धानन्दरस समुद्र के महावर्तों में भ्रमण-कारी, नित्य आश्चर्यमय अवस्था. विलास, शोभा एवं माधुर्यादि को प्रकाशित करने वाले तथा अतिशय आनन्द के आधिक्य के कारण बारम्बार पुलकित अङ्ग होकर सखी समाज में नृत्य करने वाले श्रीवृन्दावन में विराजमान उन गौर-नील वर्ण. विशिष्ट श्रीयुगलकिशोर का मैं भजन करता हूँ ।

[ ८६ ]

श्रीराधा पादपद्मच्छवि मधुरतर प्रेम चिज्ज्योति रेका-
म्भोधेरुद्भूत फेनस्तवकमयतनूः सर्व वैदग्ध्य पूर्णाः ।
कैशोर-व्यञ्जिता स्तद्वनतरुणपवन श्रीचमत्कारभाजो
दिव्यालङ्कार वस्त्रा अनुसरत सखे राधिका-किङ्करी स्ताः ॥

हे सखे ! श्रीराधा के पादपद्म की कान्ति द्वारा मधुरतर प्रेम चिद्घनज्योति के एकमात्र समुद्र से उत्पन्न फेन समूहमय जिन के देह हैं, जो सर्व-चतुरतापूर्ण हैं; व्यक्तकिशोर अवस्था एवं तारुण्य छटा के द्वारा जिनके अवयव-समूह परम सुन्दर तथा चमत्कार के पात्र हैं, उन्हीं दिव्यालङ्कारों तथा वस्त्रों से सुशोभित श्रीराधाजी की किङ्करियों का अनुसरण कर ।

[ ८७ ]

भृङ्गीगुञ्जरितं पिकीकुलकुहूराव नटत्केकिनां
केका स्ताण्डवितानि चातिललितां कादम्बयूनोर्गतिम् ।

आश्लेषं नववल्लरी क्षितिरुहां त्रस्यत् कुरङ्गेक्षितं
श्रीवृन्दाविपिनेऽनुकुर्वद नुयाह्यात्मैकबन्धुद्वयम् ॥

श्रीवृन्दावन में भ्रमरों की गुञ्जार का, कोयल-समूह के "कुहु-कुहु" मधुर शब्द का, नृत्य परायण मोर समूह की केका-ध्वनि एवं ताण्डव नृत्य का, कलहंस-युगल की सुललित गति का, नवीन नवीन वृक्ष-लताओं के आलिङ्गन का एवं डरे हुए हरिणसमूह की नयन-भङ्गिमा आदि का अनुकरण करने वाले प्राणप्रियतम-युगल का अनुसरण कर।

[ ८८ ]

अहो पतितमुत्तरोत्तर विवर्द्धमान भ्रमौ
महारय महोज्ज्वल प्रणयवाहिनी स्रोतसि।
किशोर मिथुनं मिथोऽवश विचित्र कामेहितं
करोत्यहह विस्मय स्थगितमेव वृन्दावनम् ॥

अहो! महावेगवती महा उज्ज्वल प्रणय-नदी के स्रोत में, उत्तरोत्तर क्रमशः वृद्धि प्राप्त आवर्त्त में निपतित श्रीयुगल-किशोर परस्पर विवश होकर विचित्र कामचेष्टाओं का प्रकाश कर रहे हैं; अहह! श्रीवृन्दावन उन्हें विस्मय-विमुग्ध ही कर रहा है।

[ ८९ ]

क्व यानं क्व स्थानं किमशनमहो किं नु वसनं
किमुक्तं किं भुक्तं किमिव च गृहीतं न किमपि।
मिथः कामक्रीड़ा रस विवशता मेत्य कलयत्
किशोरद्वन्द्वं तत् परिचरत वृन्दावन वने ॥

कहां यान वाहनादि है और कहां स्थान है; क्या भोजन है. क्या वस्त्र है; और क्या कहा, क्या खाया, क्या ग्रहण किया—इन सब में किसी के प्रति कुछ भी लक्ष्य न रख-

कर परस्पर कामक्रीड़ा रस में ही जो श्रीयुगलकिशोर विवश हो रहे हैं, श्रीवृन्दावन में उन्हीं की परिचर्या कर।

[ ९० ]

केशान् वध्नन्ति भूषां विदधति वसनं वासयन्त्याशयन्ति-
वीणा-वंश्यादि हस्ते निदधति नटनायादराद्वादयन्ते।
वेशार्द्धि च कर्तुं कथमपि नितरामालयः शक्नुवन्ति
श्रीराधाकृष्णयो रुन्मद मदन कलोत्कण्ठयोः कुञ्जवीथ्याम् ॥

सखीवृन्द कुञ्जवीथी उन्मद-कला में उत्कण्ठित श्रीराधा-कृष्ण के केशों को बाँधती है, भूषणों को सजाती हैं, वस्त्र पहिराती हैं, भोजन कराती हैं, वीणा वंशी आदि श्रीहस्त में धारण कराती हैं। नृत्य कराने के अभिप्राय से वाद्य-यन्त्रों में आदर पूर्वक तान छेड़ती हैं एवं किसी भी प्रकार वेशभूषादि की शोभा समृद्धि के लिये अतिशय यत्नवती होती हैं।

[ ९१ ]

विद्योतद्वीजराजात्मक विमल महाज्योतिरानन्द सान्द्रे
श्रीवृन्दाकाननेऽत्यद्भुत मधुर महाभाव सर्वस्व मूर्त्तया।
प्रत्यङ्गोत्सर्पि हैमच्छबि रसजलधि श्रीकिशोर्या कयाचित्
कोऽपि श्यामः किशोरोऽद्भुत मधुर रसैकात्ममूर्त्तिश्चकास्ति ॥

विद्योतमान कामबीज स्वरूप विमल महाज्योतिपूर्ण आनन्दघन श्रीवृन्दावन में जो अत्यन्त अद्भुत मधुर महाभाव की सर्वस्वमूर्त्ति है और जिसके प्रति अङ्ग से स्वर्ण कान्ति रस-समुद्र उच्छलित हो रहा है—ऐसी किसी (अनिर्वचनीय) श्रीकिशोरीजी के साथ कोई अद्भुत मधुर-रसैकमूर्त्ति श्रीश्यामकिशोर शोभा पा रहा है।

[ ९२ ]

विमल कलित बीज ज्योतिरेकार्णवान्तः
स्फुरति मधुरमेतद्धाम वृन्दावनाख्यम् ।
तदधि निरवधीनाँ माधुरीणां धुरीणा-
वनुसर रतिलोलौ दम्पती गौर नीलौ ॥

विमल सबीज ज्योतिपूर्ण समुद्र-गर्भ में श्रीवृन्दावन नामक यह धाम स्फुरित हो रहा है। उसमें असीम माधुर्य-शाली रति लम्पट गौर-नील कान्ति विशिष्ट दम्पति का अनु-सरण कर।

[ ९३ ]

अङ्गादङ्गादनङ्गाकुलित पुलकिताद् गौररोचिस्तरङ्गाः
प्रोत्तुङ्गाः प्रोच्छलन्तः सकलमपि जगन्मण्डलं प्लावयन्ति ।
श्रीराधाया विधायात्मन उरुमधुराभीक्षयै वात्यधीनं
श्यामेन्दुं नित्य वृन्दावन रति-विहृतौ येऽद्भुतां स्तान् स्मरामः ॥

श्रीराधा के अतिमधुर अपाङ्ग विक्षेप (बंक-विलोकन) के द्वारा ही श्यामचन्द्र को अपने अति अधीन करके, उसके ( श्रीराधा के ) कामातुर पुलकित प्रति अङ्ग से जो गौरकान्ति तरङ्ग-समूह उत्तरोत्तर वृद्धि को प्राप्त हुआ चारों ओर व्याप्त हो कर सम्पूर्ण जगत्-मण्डल को ही प्लावित कर रहा है, उसी नित्य वृन्दावन रति-विहार के अद्भुत ( तरङ्गादि ) वस्तु-समूह का हम स्मरण करते हैं।

[ ९४ ]

वृन्दावन नवकुञ्जे रसपुञ्जे खेलदाश्चर्यम् ।
तद्गौरनील मोहन किशोर मिथुनं स्मराकुलं स्मरत ॥

रसपुञ्ज वृन्दावन के नवीन कुञ्जों में आश्चर्यभाव से खेलन-

शील स्मराकुल उन गौरनील कान्तिविशिष्ट मोहन किशोर युगल को स्मरण कर।

[ ९५ ]

श्रीवृन्दावन तत्वं श्रीराधाकृष्णयो स्तत्वम्।
निजतत्वं च सदा स्मर यत् प्रकटितमस्मि गौरचन्द्रेण ॥

श्रीगौरचन्द्र के द्वारा प्रकटित श्रीवृन्दावनतत्त्व, श्रीराधा-कृष्णतत्त्व तथा आत्मतत्त्व सदा सर्वदा स्मरण कर।

[ ९६ ]

कृष्णानुराग सागर सारेष्वत्यन्त चमत्कारम्।
विन्दत वृन्दाकानन कुञ्ज कुटीवृन्द वन्दनादेव ॥

श्रीवृन्दावन के कुञ्ज-कुटी समूह की वन्दना मात्र से ही श्रीकृष्णानुराग-सागर का सारभूत अतिचमत्कार प्राप्त कर।

[ ९७ ]

*भेदद्वय रहितमस्ति ब्रह्म महानन्द सान्द्रं यत्।
तत् सविशेष चमत्कृति तति रिह वृन्दाबने गता काष्ठाम् ॥

जिसे सजातीय एवं विजातीय भेदरहित महानन्दघन ब्रह्म कहते हैं, वह इस श्रीवृन्दावन में सविशेष चमत्कार-राशि की पराकाष्ठा को प्राप्त हुआ है।

[ ९८ ]

चिच्छक्ति सिन्धु बन्धुरम द्वयमानन्द मद्भुताकारम्।
तद्बिन्दुयुक् चिदात्मक स्मर तत्वं कुञ्जरोक्षितं सरसम्॥

हे चिच्छक्ति समुद्र के विन्दुयुक्त चित्कण ( जीव ) ! तू चिच्छक्ति सागर के मनोहर और अनुपम अद्भुताकार, सरस

*'भेदत्रय रहितम्' इस पाठ से 'सजातीय, विजातीय एवं स्वगत भेदहीन' जानना चाहिये।

एवं (श्याम) कुञ्जर के द्वारा (प्रेम जल से) सिञ्चित श्रीवृन्दावन-तत्त्व को स्मरण कर।

[ ९९ ]

अपारावार कन्दर्प नव केलि-रसाम्बुधौ।
मग्नं वृन्दावने गौरश्याम धाम द्वयं भज ॥

श्रीवृन्दावन में पारावार विहीन काम-नव-केलि-रससमुद्र में मग्न गौरश्याम विग्रह युगल का भजन कर।

इति श्रीवृन्दावन-महिमामृते श्रीप्रबोधानन्द सरस्वती विरचिते
— द्वितीयं शतकम् —

**श्रीप्रबोधानन्द-सरस्वती विरचित श्रीवृन्दावन-महिमामृत के द्वितीय शतक का श्रीश्यामदास कृत हिन्दी-अनुवाद समाप्त हुआ।**



# भावी-प्रकाशन



१—श्रीवृन्दावन-महिमामृतम्

( एकादश से सप्तदश शतक )

मूल एवं हिन्दी अनुवाद सहित ।

२—भक्त-भाव-संग्रह

( द्वितीय संस्करण )

३—श्रीश्रीचैतन्यचरितामृत ( मध्यलीला )

(श्रीकृष्णदास कविराज-गोस्वामी रचित)

मूल, हिन्दी अनुवाद एवं टीका सहित ।

 





## प्रकाशित ग्रन्थ-सूची



१. भक्त-भाव-संग्रह न्यौ० ।=)

२. श्रीवृन्दावन-महिमामृतम् न्यौ० ॥=)
( १-२, शतक )

३. श्रीवृन्दावन-महिमामृतम् न्यौ० ॥=)
( ३-४, शतक )

४. श्रीवृन्दावन-महिमामृतम् न्यौ० १॥)
( ५-१० शतक )

५. श्रीमद्वैष्णव-सिद्धान्त-रत्न-संग्रह
( श्रीश्रीचैतन्यचरितामृत-भूमिका ) न्यौ० २)

६. श्रीश्रीचैतन्यचरितामृत ( आदि-लीला )
(श्रीकृष्णदास कविराज-गोस्वामी विरचित)
मूल, हिन्दी-अनुवाद एवं टीका सहित न्यौ० ५)

प्राप्तिस्थान :—

**श्रीश्यामलाल हकीम**
लोई बाजार, श्रीवृन्दावन ।

